मुद्रा प्रमोदकारी, ऋषभेसजी तिहारी, लागत मोहि प्यारी ॥ हो रा० ॥ ३ ॥ त्रैलोक्य नाथ तुमही, हमहें अनाथ गुनही, करिये स नाथ हमही ॥ हो रा० ॥ ४ ॥ प्रभुजी तिहारी साखे, जिन हर्ष सूरि भाखे, दिलमांहि याही राखे ॥ हो रा० ॥ ५ ॥ इति पदं ॥

॥ अथ पद १२ मुं ॥

॥ मेरो मन वस कर लीनो, जिनवर प्रभु पास ॥ मे० ॥ अखियां कमल पांखडिया, मुख शशि सुंदर जास ॥ मे० ॥ १ ॥ काने कुंडल दोय झिलके, शशि सूरज सम भास ॥ मे०॥२॥ नील वरण तनु सोहे, त्रिभुवन परकास ॥ मे० ॥ ३ ॥ प्रभु तुम्ह सरण रहीने, समरूं सासोसास ॥ मे० ॥ ४ ॥ लालचंद अरज सुणीजे, पूरो वंछित आस ॥ मे० ॥ ५ ॥ इति पदं ॥ १२ ॥

॥ अथ पद तेरमुं ॥

॥ चालो सखी वंदन जइये, नाभजीके नंद ॥ चा० ॥ ममता कुटिलता मूकी, मन धरिये आनंद ॥ चा० ॥ १ ॥ देस देसके जात्री आवे, पूजे ऋषभ जिनंद ॥ चा०॥२॥ देवदुंदुभि तिहां वाजे, गाजे गहिर समंद ॥ चा० ॥ ३ ॥ चेत २ सबल सुख हेते, वंदे विमल जिणंद ॥ चा० ॥ ३ ॥ इति पदं ॥ १३ ॥

॥ अथ पद १४ मुं ॥

॥ मनवा जिणंद गुण गाय रे ॥ म० ॥ या जिनजीके दरस सरसतें, दुख दोहग मिट जाय रे ॥ म० ॥ १ ॥ सुगुरु वचन परतीत मान ले, आतमसुं लय लाय रे ॥ म० ॥ २ ॥ भव २ में तोकूं सुखदाई, आनंद वंछित पाय रे ॥ म० ॥ ३ ॥ इति पदं ॥

॥ अथ पद १५ मुं ॥

॥ अरज सुणीजे अंतरजामी, पास जिनेसर स्वामी रे ॥ अश्वसेन वामाजीके नंदन, त्रिभुवन जन विसरामी रे ॥ अ० ॥ १ ॥

गुण गिरवा गोडीचा स्वामी, नाथ निरंजन नामी रे ॥ भव अ टवी वन घन विच भमतां, पुण्ये सेवा पामी रे ॥ अ० ॥ २ ॥ दीनदयाल दयाकर दीजे, अनुभव गुण विसरामी रे ॥ चरण क मल सेवा चित चाहत, सुगण सदा हितकामी रे ॥ अ० ॥ ३ ॥ इति ॥

॥ अथ पद १६ मुं ॥

॥ गिरनारीकी वता दीजो डागरिया, जहां नेम प्रभुजीने जोग लिया ॥ गि० ॥ छप्पन कोड जादव मिल आये, जूनागढकी नाग रियां ॥ ज० ॥ १ ॥ सहसावनकी कूंज गलनमें, पंच महाव्रत आ दरियां ॥ ज० ॥ हितकर राजुल अरज करत हे, चरण कमल पर चित्त दियां रे ॥ ज० ॥ २ ॥ इति पदं ॥ १६ ॥

॥ अथ पद १७ मुं ॥

॥ रथ चढ जादुनंदन आवत हे रे, चलो सखी छिब देखणकूं ॥ रथ० ॥ मोर मुगट पीतांवर सोहे, गिरनारीकूं ध्यावत हे ॥ र० ॥ १ ॥ तीन छत्र अरु तीन सिंघासन, चोसठ चमर ढुलावत हे ॥ र० ॥ २ ॥ लालचंदकी यही अरज हे, सब सखी मंगल गावत हे ॥ र० ॥ ३

---

## ॥ अथ नवपद स्तवन लिख्यते ॥

॥ अथ पद १८ मुं ॥

॥ नव पदके गुण गाय रे, जिया चतुर सुजाण ॥ नवप० ॥
नवपद महिमा जगमें मोटी, गणधर पार न पाय रे ॥ जि० न० ॥ १ ॥
जो अपणे आतम सुख चहिये, तो इक ध्यान लगाय रे ॥ जि० ॥ २ ॥
करम निकाचित दूर करणकूं, सुंदर सुद्ध उपाय रे ॥ जि० ॥ ३ ॥
इनको पुष्ट आलंबन करतां, अजर अमर सुख थाय रे ॥ जि० ॥ ४ ॥
हे जिन भये आगामी होयगें, नवपद संघ पसाय रे ॥ जि० ॥ ५ ॥
श्रीजिनचंद्र सदा हितवच्छल, जीतरंग गुण गाय रे ॥ जि० ॥ ६ ॥

॥ अथ पद १९ मुं ॥

॥ प्रभुजीसें मोरी लगन लगी ॥ ए चाल ॥ नवपद सेवो भवि जन मिलके, यातें बहु सुख थाय जी ॥ न० ॥ अरिहंत सिद्ध आचारज पाठक, साधु महा मुनिराय जी ॥ न० ॥ १ ॥ दरसण ज्ञान चारित्र तप उत्तम, ए नवपद चित लाय जी ॥ न०॥ द्रव्य भाव दुय पूजा जिनकी, सूत्रे एही कहाय जी ॥ न० ॥ २ ॥ कुंकुम चंदन मृगमग घोली, विधिसें पूज रचाय जी ॥ न०॥ सुरभि द्रव्य सब आगे ढोवो, भावना बहु विध भाय जी ॥ न० ॥ ३ ॥ पाप पंक मल दूर करीने, उत्तम एह उपाय जी ॥ न० ॥ उच्छव दिन २ अधिका करिहे, वाळो चरवर दाय जी ॥ न० ॥ ४ ॥ वरस अढार पंच्याणवे आश्विन, सुदि पूनम सुखदाय जी ॥ न० ॥ श्रीजिन सौभाग्य सूरि कहे भवि, नवनिधि संपद थाय जी ॥ न० ॥५॥ इति ॥

॥ अथ पद २० मुं ॥

॥ नवपद महिमा अजब बणी, सखि सब मिल वंदन जइये रे ॥ न० ॥ अरिहंत सिद्ध आचारज पाठक, साधु महा पद कहिये रे ॥ न० ॥ सम्यग् दरसण ज्ञान चारित्र तप, ए नवपद चित गहिये रे ॥ न० ॥ १ ॥ उत्तम साधन इण सम कोइ, ओर न दूजो लहिये रे ॥ न० ॥ शुद्ध आचारे जे नर सेवे, निज गुण संपद पइये रे ॥ न० ॥ २ ॥ जे भवि भावे इक चित ध्यावे, सरदहणा सुद्ध रहिये रे ॥ न० ॥ ते नर नृप श्रीपालतणी पर, लोह कंचन जिम थइये रे ॥ न० ॥ ३ ॥ विधिसंयुत भवि पूजन करके, जिनगुण मंगल गइये रे ॥ न० ॥ श्रीजिन सौभाग्य सूरि कहे इम, जो आतम सुख चहिये रे ॥ न० ॥ ४ ॥ इति पदं ॥ २० ॥

॥ अथ पद २१ मुं ॥

॥ जिन नित्य नमो नित्य नमो नमोनमो ॥ जिन० ॥ टेर ॥ अरिहंत सिद्ध ओर आचारज, उवज्झाया मन रमोरमो ॥ जिन० ॥ १ ॥ सर्वसाधु मंगल ए पांचूं, सब पाप उपसमोसमो ॥ जिन०

॥ २ ॥ दर्सण नाण चरण तप उत्तम, याहीतै मन गमोगमो ॥ जि० ॥ ३ ॥ क्रोधादिक तज भज नवपदकूं, विषय राग दिल दमोदमो ॥ जि० ॥ ४ ॥ बाल कहै एहि सार जगतमें, ओर द्वार मत भमोभमो ॥ जि० ॥ ५ ॥ इति पदं ॥ २१ ॥

॥ अथ पद २२ मुं ॥

॥ साहिब आदि जिनंद चंद, मोहे अपने रंगमें रंग दे ॥ सा० ॥ टेर ॥ रंग मिथ्यात्व लग्यौ है अनादिकौ, सौ अब हमसें तज दे ॥ सा० ॥ १ ॥ रत्नत्रयी ऋद्धि तेरी में देखी, सौ अब हमकूं सझ दे ॥ सा० ॥२॥ जयरंग पाठककी प्रभु लज्या, आप समान मोकूं कर दे ॥ सा० ॥ ३ ॥ इति पदं ॥ २२ ॥

॥ अथ पद २३ मुं ॥

॥ सांवरौ सुख दाई ॥ जाकी छबि वरणी न जाई ॥ सां० ॥ टेर ॥ श्रीअश्वसेन वामा नंदनकी, कीरति त्रिभुवन छाई ॥ समेत सिखर गिरिमंडन प्रभुकौ, देख दरस हरषाइ, हृदय मेरौ अति हुलसाई ॥ सांव० ॥ १ ॥ आज हमारे सुरतरु प्रगट्यौ, आज आनंद वधाइ ॥ तीन भुवनकौ नायक निरख्यौ, प्रगटी पूर्व पुन्याई, सफल मेरौ जन्म कहाई ॥ सांव० ॥ २ ॥ प्रभुके दरस सरस विन पाए, भव भव भटक्यौ में भाइ ॥ अब प्रभु चरण सरण चित्त चाहै, बाल कहै गुण गाइ, जिनंदजीसुं लगन लगाई ॥ सां० ॥३॥

## ॥ अथ श्री दादागुरु स्तवन लिख्यते ॥

॥ जिन दत्त सुगुरु बलिहारी सुखकारी ॥ जिन० ॥ टेर ॥ संघ सकलनौ संकट वारी, पंच नदी जिन तारी ॥ सुखकारी ॥ जिन० ॥ १ ॥ विद्या पोथी परगटकारी, थांभौ वज्र विदारी ॥ सु० ॥ जिन० ॥ २ ॥ मृतक गऊ जिन जिनमंदिरतै, मंत्रतें करीय [illegible]री ॥ सु० ॥ जिन०॥३॥ ज्ञानसार गुरु चरण कमलपर, वारीजाउं हजारी ॥ सु० ॥ जिन०॥४॥ इति पदं ॥ इति स्तवन संग्रह संपूर्ण ॥

॥ इति श्री जिन पूजा महोदधि ग्रन्थ समाप्तः ॥